॥ टेक ॥ रूप चक्षुको विपयहे, चैतन विपय न होय ॥ श्रोत्र लहतहे शब्दकूं, किन भरमायो तोय ॥ रे नर ॥ १ ॥ सकल इंद्रिके विपयकूं, समुझतहे मन बुद्धि ॥ ताऊपर अनुमान करी, करत ज्ञानकी शुद्धि ॥ रे नर ॥ २ ॥ तीन कालमें इंद्रि सब, चेतन लहे न कोय ॥ विन जानें अनुमानकी, जूठ कल्पना होय ॥ रे नर ॥ ३ ॥ कोई कल्पत सो देवहे, पिंड कपूर समान ॥ कोई कल्पत घृत मूर्त्ति सम, चिदघनहे भगवान ॥ रे नर ॥ ४ ॥ दोईरूपी दृश्य इह, चिद अदृश्य अनूप ॥ रूपारूप समानता, करत परत अंध कूप ॥ रे नर ॥ ५ ॥ अवनी आदि त्रय मूर्त्तहे, व्यापीहे पुनि सोय ॥ पवन गगन विन मूर्त्त सो, व्यापक सबमें होय ॥ रे नर ॥ ६ ॥ दोई मूर्त्तामूर्त्तको, चिदघन रूपाधार ॥ नभ कारणकूं मूर्त्त लहे, बडे अंध बकवार ॥ रे नर ॥ ७ ॥ मूर्त्तामूर्त्त असत्यहे, चैतन सत्य अभेद ॥ तर्क गम्य नहीं ब्रह्महे, प्रगट प्रकाशत वेद ॥ रे नर ॥ ८ ॥ अनुभवगम्य स्वरूप इह, छांड भेद बकवाद ॥ मनोहर लहत मुमु[illegible] कृपा प्रसाद ॥ रे नर ॥ ९ ॥

॥ टेक ॥ देहादिकके संगतें, वाह्य विषयकी आश ॥ करत भया तूं बाहावरा, निशिदिन फिरत उदाश ॥ रे नर धाम ॥ १ ॥ कबहुक चाहावत स्वर्गसुख, कबहुक दोलत माल ॥ कबहुक स्त्री घरवार सुख, कबहुक गान रसाल ॥ रे नर धाम ॥ २ ॥ कबहुक चाहावत राज्यकौं, कबहुक गाम गरास ॥ कबहुक चाहावत सिद्धि सब, कबहुक प्रिय वनवास ॥ रे नर धाम ॥ ३ ॥ कबहुक चाहावत देवकूं, कबहुक भूत पिशाच ॥ कबहुक साधन शास्त्रकूं, कबहुक रसमय वाच ॥ रे नर धाम ॥ ४ ॥ एसे अगणित कल्पना, कहत न आवत पार ॥ करत फिरत भवसिंधुमें, कछु नहिं लहत सुमार ॥ रे नर धाम ॥ ५ ॥ इह जड जूठी दुखमयी, माया ज्यौं देखात ॥ समझ नहीं क्यौं बाहावरे, देखतही मिटजात ॥ रे नर धाम ॥ ६ ॥ मायापति भगवानहे, व्यापक चिदघन रूप ॥ अमित शक्ति अविनाशी अज, अद्वय अनंत अनूप ॥ रे नर धाम ॥ ७ ॥ विषय वृत्तिकूं छांडके, भेद रहित अविनाश ॥ भजहु तजहु जडभाव सब, तो छूटे भवपाश ॥ रे नर धाम ॥ ८ ॥ ज्ञानेंद्रि कर्मेंद्रि जड, विषय सबे जड होय ॥ मन बुद्धि जड प्रगटहे, तो विन चिद नहि कोय ॥ रे नर धाम ॥ ९ ॥ एसें मैं चिद जानके, छांड अवस्था तीन ॥ तुरीयरूप भगवानमें, रहहु सदा लीन

॥ रे नर धाम ॥ १० ॥ भेद रहित भय छांडके, करहु ब्रह्ममें वास ॥ मनोहर तव मिटजायगी, सकल जूठकी आश ॥ रे नर धाम ॥ ११ ॥

पद ५.

रे नर कृष्ण शरीरी केसें, बोलत लाज ॥ रे नर कृष्ण ॥ टेक ॥ ज्यो सचराचर ईशहे, जगद् गुरू अविनाश ॥ ज्याके वचन विचारतें, छूटतहे भवपाश ॥ रे नर कृष्ण ॥ १ ॥ जगरक्षनकों होतहे, प्रगट विष्णु अवतार ॥ आगममें सो सव लिखे, दश चोवीश सुमार ॥ रे नर कृष्ण ॥ २ ॥ ज्यों निशिमें वहु वेष धर, खेलत नटवा एक ॥ वेष रूप नटको लहे, सो कहीये अविवेक ॥ रे नर कृष्ण ॥ ३ ॥ तेसें लीला मात्र इह, वेष विष्णुके जान ॥ आपे व्यापक एक अज, एसे कहत पुरान ॥ रे नर कृष्ण ॥ ४ ॥ देहीकूं अज्ञानतें देहोहंमम मान ॥ सोई मिटावन जिन कही, गीता प्रगट प्रमान ॥ रे नर कृष्ण ॥ ५ ॥ ज्यो हरिके उपदेशतें, तीन अवस्था पार ॥ रहत सदा आनंदमें, जीवनमुक्त अपार ॥ रे नर कृष्ण ॥ ६ ॥ सो हरीकूं अज्ञानतें वेष रूप ठेहेराय ॥ पुनि ताकी प्रतिमा करी, वेठत तूत लगाय ॥ रे नर कृष्ण ॥ ७ ॥ ब्रह्मरूप

हरि भूलकें, अन्य भुलावन वाच ॥ कहत चलावत पंथ पुनि, फूलत उदर पिशाच ॥ रे नर कृष्ण ॥ ८ ॥ काल रहितकूं बाल कही, धरत खिलोनां पास ॥ उलटी अज्ञ जड हरि लहें, धन्य भाव तव दास ॥ रे नर कृष्ण ॥ ९ ॥ देह भावतें एकता, दशकी कबू न होय ॥ होवे चैतन भावतें, ताकी खबर न तोय ॥ रे नर कृष्ण ॥ १० ॥ विष्णु व्यापक सकलमें, साक्षी चिद्घनरूप ॥ भेद बुद्धितें क्यौं बने, चैतन ज्ञान अनूप ॥ रे नर कृष्ण ॥ ११ विनजानें विष्णु वृथा, वैष्णवता अभिमान ॥ माला तिलक बनायकें, नाहक फूंकत कान ॥ रे नर कृष्ण ॥ १२ ॥ विष्णुभक्तिकूं चाहे तो, भिन्न भाव विनिवार ॥ बाह्य वृत्तिकों छांडके ॥ प्रत्यङ् रूप विचार ॥ रे नर कृष्ण ॥ १३ ॥ जनी भरमावहु लोककूं, विषय वस्तुके लार ॥ पंथी सहजनी डूबहू, रौरव नरक मुझार ॥ रे नर कृष्ण ॥ १४ ॥ अजहुं चेत तज कपट भज, विष्णु सकल घटवास ॥ मनोहर खेलहु मग्न होय, काटी माया पाश ॥ रे नर कृष्ण ॥ १५ ॥

पद ६.

अद्वय अमित शक्ति अविनाशी, सांई हमारा ॥ अद्व-

य ॥ टेक ॥ ब्रह्मा विष्णु सोईहे, शिव सनकादिक चार ॥ शक्ति गजानन षडवदन, इंद्र वारि सरदार ॥ अद्वय ॥ १ ॥ सर्वदेव ऋषि मनु शशि, रवि रतिपति पुनि सोय ॥ सोई ग्रहगण नक्षत्र पुनि, तारागण सो होय ॥ अद्वय ॥ २ ॥ सोई यक्ष गांधर्व पुनि, किन्नर देवाराति ॥ भूत मनुज जलचर सर्वे, भूचर खेचर जाति ॥ अद्वय॥ ३ अधो ऊर्द्ध अरु मध्य सब, जगके व्यापक सोय॥ आदि अंत पुनि मध्य सोई, ओर नं दूजा कोय ॥ अद्वय ॥ ४ ॥ अनाधार निर्लेपहे, अमित विश्वआधार ॥ कछु नहि कारज करतहे, सब कारज करवार ॥ अद्वय ॥ ५ ॥ वाकूं कोई न जानहीं, ओई सकलको जान ॥ सकल जीवको जीव सोई, सकल प्रानको प्रान ॥ अद्वय ॥ ६ ॥ मायाकृत नाटक जगत, अगणित नानारूप ॥ तामें चिद्घन भेद बिन, खेलत शुद्ध अनूप ॥ अद्वय ॥ ७ ॥ तेहि बिनु जाने भटकहीं, ममता बोज उठाय ॥ जानत सोई अभेदमें, खेलत आप मिटाय ॥ अद्वय ॥ ८ ॥ हम नहीं तो हम क्या कहे, किनकूं कहें पुकार ॥ मनोहर मायापारतें, आपे बोलनवार ॥ अद्वय ॥ ९ ॥

## पद ७.

तज बिरोध समान कोन जाने, सकल पुरान तज॥

॥ टेक ॥ त्यागे विनां विरोधके, वांचत विष्णु पुरान् ॥ सो मानतहे विष्णु सोई, ब्रह्म न दूजो आन ॥ तज ॥ १ ॥ शिवपुरानतें लहत शिव, ब्रह्म करत हठ सोय ॥ शक्ति शाक्तिपुरानतें, ब्रह्म लहतहे कोय ॥ तज ॥ २ ॥ कोई कहत ज्यो ब्रह्महे, गनपति कहत पुरान ॥ कोई कहत रवि ब्रह्म सो, आगम करत वखान ॥ तज ॥ ३ ॥ कोई राम कोई कृष्ण कही, करत युक्तिके ग्रंथ॥ एसें निज अज्ञानतें, ठानत नाना पंथ ॥ तज॥ ४ ॥ वक्ता एक पुरानको, भूली न जग भरमाय॥ सोई न विचारत मूढ धी, आप आपकी गाय ॥ तज ॥ ५ ॥ भिन्न भाव लही देवमें, झगरतहे वहु भाति॥ स्थापन उत्थापन करत, अन्यो अन्य कुजाति ॥ तज ॥ ६ ॥ सव पंथी भवसिंधुमें, मेंमेरेकी लार ॥ डूवत सदगुरु शरन विन, को नहीं तारनवार ॥ तज ॥ ७ ॥ निज ममत्वकूं छांडके, हरिगुरुपर विश्वास ॥ करत तजत तन भाव तव, होत भेद सव नाश ॥ तज ॥ ८ ॥ एक रूप तव विष्णु शिव, आदि सकल घट वास ॥ चिदंघन ओर न कोई यों, जानत मनोहरदास ॥ तज ॥ ९ ॥

## पद ८.

रे नर शंकर विन कोन जाने, सारपुरान ॥ रे नर

॥ टेक ॥ विद्याब्रह्म स्वरूपकी; प्रगट कही नहि जात ॥ तातें सकल पुराननमें, गुप्त कही सब बात ॥ रे नर शंकर ॥ १ ॥ देहादिक बहु भेदके, परदा ओट स्वरूप ॥ कह्यो सकल ज्योहे सदा, व्यापक एक अनूप ॥ रे नर शंकर ॥ २ ॥ इतिहास दोई कीये, दो नव कीये पुरान ॥ तामें रूप अरूपके, बहु विध कीये बखान ॥ रे नर शंकर ॥ ३ ॥ विष्णु शंकर गजवदन, इत्यादिक बहु नाम ॥ रूपादिक आयुध सकल, भिन्न भिन्न सब धाम ॥ रे नर शंकर ॥ ४ ॥ पुनि तामें बहु विधि कीयो, शुद्ध स्वरूप प्रकाश ॥ समुझत सोई विवेकसें, ज्यो शंकरके दास ॥ रे नर शंकर ॥ ५ ॥ भिन्न उपाधीसें कहत, आपे शुद्ध अंभेद ॥ एसें लहत मुमुक्षु जन, जेसे बोलत वेद ॥ रे नर शंकर ॥ ६ ॥ देह भावतें भिन्न ग्रही, लरत परस्पर मूढ ॥ लहत न निज अज्ञानतें, व्यास वचन अति गूढ ॥ रे नर शंकर ॥ ७ ॥ ज्योई विशेषण भिन्नहे, सोई उपाधिके जान ॥ ज्यो सर्वत्र अभिन्नहे, सोई ब्रह्मके मान ॥ रे नर शंकर ॥ ८ ॥ एहि शंकर उपदेशहे, ग्रहहु तजहु अभिमान ॥ भेद विशेषण त्यागहु, ब्रह्मरूप पहेचान ॥ रे नर शंकर ॥ ९ ॥ चोथे पदकूं पहोंचके, चिदघन आनंदरूप ॥ लहहु सकल व्यापक अजर, अमर अनंत ॥ रे नर शंकर ॥ १० ॥ सोई सार पुरानको,

सकल श्रुति उपदेश ॥ मनोहर मानहु मान तजि, काट-
हु सब भवक्लेश ॥ रे नर शंकर ॥ ११ ॥

## पद ९.

जग व्यवहार तजे सोई जुठा, चोर लबार ॥ जग व्य-
व ॥ टेक ॥ वरणाश्रमके धर्म सब, स्मृतिमें कहे विचार ॥
ताकूं ज्यो त्यागत सोई, पापी होत अपार ॥ जग व्यव
॥ १ ॥ व्यापारादिक कर्म सब, उदर भरन व्यवहार ॥
ताकूं केसें त्यागही, पेट लग्यो सब लार ॥ जग व्यव ॥
२ ॥ रहत जगतमें कहत पुनि, हम त्याग्यो व्यवहार ॥
जूठ न बोलत लाजही, ताको कोन विचार ॥ जग व्यव
॥ ३ ॥ त्याग करनकों चाहे तो, विषयवृत्तिको त्याग ॥
करहि भजहि भगवानकूं, ज्याकेहे वडभाग ॥ जग व्यव
॥ ४ ॥ ज्याकूं जोई वरनमें, दियो ईश अवतार ॥ चलत
ताहिकी चालमें, हरिभज उतरत पार ॥ जग व्यव ॥ ५
॥ वरणाश्रम मरयादकों, तोरत नीच कुजाति ॥ डोल-
त नाना वेष धरि, घरघर भीख वराति ॥ जग व्य-
व ॥ ६ ॥ उदर पिशाची छांडके, गुरु शास्त्र विश्वास
॥ करि मनोहर साधन करे, तो छूटे यमत्रास ॥ जग
व्यव ॥ ७ ॥

## पद १०.

### कवित. राग विलावल.

ब्रह्मरूप गुरुनर मूखसें कहत पुनी ॥ कछु न लहत केसो गुरुब्रह्म मानिये ॥ टेक ॥ १ ॥ आप भिन्न ब्रह्म लहे, भिन्न सो वतावतहे ॥ एसो गुरु जीव अनुभव हीन जानिये ॥ ब्रह्मरूप ॥ २ ॥ आपतो अभेद लहे, शिप्यनकूं भिन्न कहे ॥ एसे दगावाजहींकूं, ज्ञानी नां वखानिये ॥ ब्रह्मरूप ॥ ३ ॥ ज्ञाता ज्ञेय भिन्न लहे, ज्ञेयरूप ताको नही ॥ प्रगट प्रमान एसो, केसें न प्रमानीये ॥ ब्रह्मरूप ॥ ४ ॥ त्रिविध वृत्तिको ज्ञान, विषयमें हे प्रमान ॥ तेसे चिद कहें वाकूं, जुठो पहेचानिये ॥ ब्रह्मरूप ॥ ५ ॥ त्रिपुटीको ज्ञान पशु, आदि सव जीवनमें ॥ तामें गुरुताई न काहूकी मन आनिये ॥ ब्रह्मरूप ॥ ६ ॥ सोई गुरु ब्रह्म लहे, ब्रह्मसें अभेद आप ॥ चिदघन व्यापक लहीयें ज्याकी वानिये ॥ ब्रह्मरूप ॥ ७ ॥ भयकूं मिटावे माया पाशतें छुडावतहे ॥ मनोहर एसो सदगुरु शिप्य ठानिये ॥ ब्रह्मरूप ॥ ८ ॥

## पद ११.

कोई कहे ज्ञानी जो सकल व्यवहार जानें ॥ कोई क-

सब शास्त्र जाने सोई ज्ञानीहे ॥ टेक ॥ १ ॥ कोई कहे
नी कालभूत अरु भावी जाने ॥ कोई कहे ज्ञानी करा-
तहूकी खानीहे ॥ कोई ॥ २ ॥ कोई कहे ज्ञानी ज्यो
फल जग माने सोई ॥ बोलत विविध एसे मिथ्यामति
नीहे ॥ कोई ॥ ३ ॥ ब्रह्मकों लहे अभेद जेसें बोले
रीं वेद ॥ मनोहर सोई सत्य ज्ञानीकी निशानीहे ॥
ई ॥ ४ ॥

## पद १२.

भज मन हरि नित्यनाथ निरंजन ॥ टेक ॥ नीजपद
यक भवभयभंजन ॥ भज ॥ १ ॥ व्यापकरूप अनूप अ-
ऽ अज ॥ तमहर कामादिक मद गंजन ॥ भज ॥ २ ॥
धर शेप महेश रटन करी ॥ निज मन मुकर करत नि-
मंजन ॥ भज ॥ ३ ॥ मनोहर एक रटहु एकाक्षर ॥
र तजहु सब स्वर अरु व्यंजन ॥ भज ॥ ४ ॥

## पद १३.

### राग काफी

कोन देव तोय पालतहे नर कोन देवकों धावतहे ॥
॥ नाथ विमुख नित्य फिरत दिवाने ॥ कल्पित घाट

वनावतहे ॥ कोन देव ॥ १ ॥ सकल इंद्रिको प्रानपति सोई, वायुरूप श्रुति गावतहे ॥ सकल इंद्रिके देव वायुसें, उपजत वांहीं समावतहे ॥ कोन देव ॥ २ ॥ सोई वायु सब जगमें व्यापक, हरिको प्रान कहावतहे ॥ सोई हरि सब जगको पालक, सबको साक्षी सुहावतहे ॥ कोन देव ॥ ३ ॥ बाहर भीतर सब घट व्यापक, सकल वस्तु उपजावतहे ॥ सकल जीवको जीव सोई प्रभु, सबकूं ओई जीवावतहे ॥ कोन देव ॥ ४ ॥ ताबिन कोई देत नाहिं तोकूं, ले न कोई नहि पावतहे ॥ उदर पीशाच मूढ लही तोकूं, जडकी लार भ्रमावतहे ॥ कोन देव ॥ ५ ॥ देवदत्त धन तनकूं केसें करी पाखंड गमावतहे ॥ मनोहर मनुज जन्म बेकींमत, बेरबेर नहि आवतहे ॥ कोन देव ॥ ६ ॥

पद १४.

छांडहु फंद द्वंद्व दुनियांदा, जूठ ठाठ नाहिं रेहेनेंदा ॥ टेक ॥ अंध पंगु ज्यौं धरत अहंकृति, नाहक बोजा वहेनेंदा ॥ छांडहु ॥ १ ॥ बुद्धि वृत्ति दिगपाल श्रवन मिल, शब्द शुभाशुभ लेहेनेंदा ॥ त्वग वृत्ति वायु तिहु मिलके, स्पर्श सकलहे सेहेनेंदा ॥ छांडहु ॥ २ ॥ वृत्ति चक्षु रविरूप रसन मीली, वरुण वृत्ति रस ग्रेहेनेंदा ॥ भूवृत्ति ना-

सा लहे गंधही, तुं करताहे कहेनेंदा ॥ छांडहु ॥ ३ ॥ विन त्रिपुटी कछु होत न कारज, तुं साक्षी सब लहेनेंदा ॥ सबमें व्यापक सबसें न्यारा, सुख दुख कबहु न सहेनेंदा ॥ छांडहु ॥ ३ ॥ विषय वृत्ति तज भज निज पदकूं, ओर कछु नही कहेनेंदा ॥ सच्चिदआनंद ब्रह्म रूप लहि, सदा मगनमें रहेनेंदा ॥ छांडहु ॥ ५ ॥



## पद १५.

क्या पोथी ले पढत दिवाने, निज स्वरूप नहीं जानतहे ॥ टेक ॥ ब्राह्मण होकर ठगत जगतकूं, लंब टीका तानतहे ॥ क्या पोथी ॥ १ ॥ पंथ पंथमें पेट भरनकूं, जूठी जुक्ति वखानतहे ॥ उत्तम तनु गुरु शास्त्र विमुख होय, नट मरकटसी ठानतहे ॥ क्या पोथी ॥ २ ॥ पूजापाठ भजन जपमाला, धन उपाय करि मानतहे ॥ प्रेत पितर पर करत गुजारा, पाक आपकूं जानतहे ॥ क्या पोथी ॥ ३ ॥ हाड चामकी ममताऽहंता, सो चांडाल प्रमानतहे ॥ सच्चित् आनंद ब्रह्म लहे सोई, ब्राह्मण वेद बखानतहे ॥ क्या पोथी ॥ ४ ॥

## पद १६.

क्यों कर लहुं तेरी कुदरत सांईयां, कोई पार नहीं

पायाहे ॥ टेक ॥ वोहोत विचारत मनमें धारत, आपही आप भुलायाहे ॥ क्योंकर ॥ १ ॥ कुदरतसें आकाश ताहिमें, अजव वायु उपजायाहे ॥ तातें तेज तेजतें पानी, तातें धरनी वनायाहे ॥ क्योंकर ॥ २ ॥ तातें चौद लोकदी रचना, अद्भुत डोल देखायाहे ॥ चार खाणसें पवन थंभदी, नाना शिकल निपायाहे॥क्योंकर॥ ३ ॥कोटि जुगततें एक न वन्यहे, विनकर कोटि वनायाहे॥चंदा सूरज मेघ मलायक, जतन किये विनु जायाहे ॥ क्योंकर ॥ ४ ॥ सूरत वुझत पार न आवत, जांहां तांहां तेंडी मायाहे ॥ सकल खिलावत सवसें न्यारा, सव जड ज्यो कछु जायाहे ॥ क्योंकर ॥ ५ ॥ तुंई चेतन सचराचर व्यापक, तें तोकूं समुझायाहे ॥ सच्चित् आनंद ब्रह्म लह्या जव, पार समझदा आयाहे ॥ क्योंकर ॥ ६ ॥

पद १७.

देह भावसें कछु न वडाई, ज्यो चिद जानत सोई वडा ॥ टेक ॥ हाड चामदी देह सकलदी, क्या ब्राह्मण क्या चेल खडा ॥ देह ॥ १ ॥ रेनदिनांभर धोवत पोंछत, ज्यौं पानीमें धरत मडा ॥ स्वस्वरूपदी वात न जा- , स्वानभुसासा बेद पढा ॥ देह ॥ २ ॥ फिरत काम-

वश करत शुभाशुभ, इंद्रासनपें जाये अडा ॥ जाग जाग नेहेचें करि जानहु, हंस न होवत पाहाड चढा ॥ देह ॥ ३ ॥ कामक्रोधवश इत उत धावत, तबलों जीवत नरक पडा ॥ सच्चित् आनंद ब्रह्म लहे विन, दाम चामदा सब झगडा ॥ देह ॥ ४ ॥

## पद १८.

तुं चेतन जडतन क्या ढुंढत, क्यौं भरमाया वाजीमें ॥ टेक ॥ तुं हे ब्राह्मण क्षत्री वैश्यमें ॥ तुं मुल्लां तुं काजीमें ॥ तुं चेतन ॥ १ ॥ तुं हे मनुज दनुज देवनमें, तुं हे मात पिताजीमें ॥ तुं जलचर थलचर पशु पक्षी, तुंई सकल गज वाजीमें ॥ तुं चेतन ॥ २ ॥ सब जग व्यापक सबसें न्यारा, खोज देख दिलकाजीमें ॥ स्वस्वरूप इत तित कित ढुंढत, क्यौं पावे बुतसाजीमें ॥ तुं चेतन ॥ ३ ॥ पंचकोशतें पार बुझकें, झीलहु ज्ञान गंगाजीमें ॥ वसहु सच्चिदानंद ब्रह्ममें, मत रहें माया पाजीमें ॥ तुं चेतन ॥ ४ ॥

## पद १९.

क्या जुल्फोंदा ताव समारे, घास भूस उड जावेगा

॥ टेक ॥ जोबन चंद रोजदा चटका, देखतही दुरि जावेगां ॥ क्या जुल्फोंदा ॥ १ ॥ पांच भूतदी टेडी टटीयां, छिनमें काल मिटावेगा ॥ दोलत दुनियां माल खजाना, कोडी संग न आवेगा॥ क्या जुल्फोंदा ॥ २ ॥ करत श्रुतिदा खरा भरोसा, गुरुचरनानि शिर नावेगा ॥ तेंडी दोलत तूंई प्यारे, सदगुरु सच्च बतावेगा॥ क्या जुल्फोंदा ॥ ३ ॥ त्रिपुटी टंटा दूर डारके, ध्यान अखंड लगावेगा ॥ सच्चिदानंदब्रह्म रूप लही, आवा गमन गमावेगा ॥ क्या जुल्फोंदा ॥ ४ ॥

## पद २०.

पाया वखत तेंडा काहे गमावत, चंद जिंदगी दुनियामें ॥ टेक ॥ जलथलचर जे ते पशु पक्षी, गुरु उपदेश नही तामें ॥ पाया ॥ १ ॥ चारखाणदी गंदी सूरत, हीरा मनुज जनम यामें ॥ भटकत भटकत पाया कैसें, गाफल फिरत गमायामें ॥ पाया ॥ २ ॥ जोबन खान पान मस्तीमें, खोवत माल कमायामें ॥ बुरा बुढापा रोग शोकमें, गुजरीके पस्तायामें ॥ पाया ॥ ३ ॥ अजहु चेत खोजहु दिल अपुनां, मत भूलहुं निज सायामें ॥ सच्चिदआ... रूप तुंही, ओर सकल जड मायामें॥पाया ॥४॥

## पद २१.

### राग विहाग.

समज वुझ खोजहु दिल अपनां ॥ टेक ॥ तेरा कल्पित तोय भ्रमावत, तेसा जाग्रत जेसा स्वपनां ॥ समज ॥ १ ॥ नां कछु गया नहीं जानेदा, चौद लोकमें नहीं कछु अपनां ॥ स्व स्वरूपसें विमुख होय जड वृत्ति संगदा सकल जलपनां ॥ समज ॥ २ ॥ जेवर खानपान पोशाकी, जवलों जागत तवलों जपनां ॥ जीवनदा छिन नांहीं भरोसा, जूठा जोवन देख मलपनां ॥ समज ॥ ३ ॥ तुं नहि विषय इंद्रि मन वुद्धि, चित्त अहंकृतीकाहे विलपनां ॥ सच्चिद्आनंद ब्रह्म रूप तुंई, समझी तजहु सव काम कलपनां ॥ समज ॥ ४ ॥

## पद २२.

नाथ विमुख भय भव भटकैया ॥ टेक ॥ निज अज्ञानसें मानत मनमें, मेरा तात तनय अरु मैया ॥ नाथवि ॥ १ ॥ करत कुकर्म लोभके लीने, ईश शीख नहीं मानत भैया ॥ दुःख पावत जव देव पितर पुनी, प्रेत पिशा-

चही लांच भरैया ॥ नाथवि ॥ २ ॥ मेटी न सकहि कोई दुख पलको, तो पुनि निशि दिन यौंहि करैया ॥ जाकी रजा विन पांत न डोलही, ताकी ओर न नेक नमैया ॥ नाथवि ॥ ३ ॥ काम विवश सवहीपें याचत, जहां देखत पाखान पुजेया ॥ मंत्र यंत्र बहु तंत्र बतायके, धूति लेत धन चोर ठगैया ॥ नाथवि ॥ ४ ॥ सबको साक्षी सकलमें व्यापक, कर्म शुभाशुभ फलको देवैया ॥ सचित् आनंद ब्रह्म भूलीके, भूखही ढुंढत भीख मगैयां ॥ नाथवि ॥ ५ ॥

## पद २३.

अलख निरंजन सांई हमारा ॥ टेक॥ ज्यो सर्वदा सकलमें व्यापक, सबका साक्षी सबनसें न्यारा ॥अलख ॥ १ ॥ त्रिगुण रूप धरी सृष्टि निपावत, पालत हरत न लगत विकारा॥ स्थापन धर्म साधु रक्षनकूं, माया मनुज धरत अवतारा ॥ अलख ॥ २ ॥ बुद्धि उपाधि अनेक भेदसें, रूप लखावत अगणित न्यारा ॥ आपे एक दोय कबु नाहिं, अमित शक्ति न लहे कोई पारा ॥ अलख ॥ ३ ॥ ब्रह्मादिक सब चलत वरावर, एसा गेबी कम पसारा ॥ द्वैत भावसें लही न शकत कोई, खोज-

त चौदलोक जो सारा ॥ अलख ॥ ४ ॥ पंचकोशपर ई-श्क मस्त निज, रहत निरंतर विन आधारा ॥ सच्चिद-आनंद ब्रह्म लहत सोई, जिनकूं लागत प्रेम कटारा ॥ अलख ॥ ५ ॥

## पद २४.

### राग सोरठ.

दुशमन बूजोजी कपटी काम ॥ टेक ॥ पांचो इंद्रि अकल दिल सबमें, हे नित्य उनको मुकाम ॥ दुशमन ॥ १ ॥ कुंठित होत सोई जब होवत, क्रोध उनहीको नाम ॥ दुशमन ॥ २ ॥ गरभावरन करत जर जेसें, धूम अनलको धाम ॥ दुशमन ॥ ३ ॥ ज्यों आदरशावरन होत मल, तेसोई उनको काम ॥ दुशमन ॥ ४ ॥ ज्ञानावरन रूप होय राखत, निज वश जीव तमाम॥ दुशमन॥५॥ मूढ मीत लही प्रेरित उनके, दोडत विन आराम ॥ दु-शमन ॥ ६ ॥ अहित लहत सोई निज स्वरूप लहि, मे-टत उनको नाम ॥ दुशमन ॥ ७ ॥ तनसें पर ज्ञानेंद्रिय तातें, हे पर मनको मुकाम ॥ दुशमन ॥ ८ ॥ मन पर बु-द्धि बुद्धि पर जानहुं, निज स्वरूप सुख धाम ॥ दुशमन ॥

९ ॥ एसे आपहि आप बूजके, हतहु काम बद गाम ॥ दुशमन ॥ १० ॥ ज्ञान सच्चिदानंदब्रह्मको, प्रेरत कृष्ण मुदाम ॥ दुशमन ॥ ११ ॥

पद २५.

कहा फूल बेठे होजी तकीया लगाय ॥ टेक ॥ इह तन सुंदर थीर न रहनको, छिन छिन छिझतजाय ॥ कहा ॥ १ ॥ स्त्री धन पुत्र मित्र यममुखतें, को नहि सकत बचाय ॥ कहा ॥ २ ॥ रथी अतिरथी सब द्वारहीं ठाडे, यातें कछु न बसाय ॥ कहा ॥ ३ ॥ हरि बीन हरि न सकत भय भवको, सकल देव सुर राय ॥ कहा ॥ ४ ॥ तन धनको अभिमान बिसारहू, चिद व्यापक उर लाय ॥ कहा ॥ ५ ॥ सच्चिदानंद ब्रह्म सम जानत, ताकूं काल न खाय ॥ कहा ॥ ६ ॥

पद २६.

राग धन्यासी.

वेर वेर क्या कहुं समज मन वा,
अपार जग मायाको बनावरे ॥ टरि

नको नावरे ॥ वेर ॥ १ ॥ कृष्णसा करनधार जाको व-
डो भावरे ॥ उत्तम शरीर तेरो एसो बन्यो दावरे ॥ वेर
॥ २ ॥ कोटी कल्पनामें नही कौडीको बचावरे ॥ तोवी
नइ नइ बुरो तेरो या स्वभावरे ॥ वेर ॥ ३ ॥ संग तेरे
आवे ना बदाम एक पावरे ॥ नाहक करत बदनामीको
उठावरे ॥ वेर ॥ ४ ॥ शीश नहीं कंठ तेरे हाथ नही पा-
वरे ॥ मानतहे मेरो मूढ जेवर बनावरे ॥ वेर ॥ ५ ॥ जिं-
दगीका एक दम खाली न गमावरे ॥ आवत न फेर पी-
छा बडा उमरावरे ॥ वेर ॥ ६ ॥ कृष्णके बचन मानी
इश्ककूं उठावरे ॥ ध्यान सच्चिदानंद ब्रह्मको लगावरे
॥ वेर ॥ ७ ॥

पद २७.

कछु नहि शरम धरत जिया मनमें हो ॥ टेक ॥ ना-
हीं तेरो संगी कोई घरमें न वनमें हो ॥ नाही तेरो संगी
कोई दनुज देवनमें हो ॥ कछु ॥ १ ॥ माततात सुत ज़-
न सब हे भुवनमें हो ॥ काहुको न कोई दुःख लेतहे व-
दनमें हो ॥ कछु ॥ २ ॥ हाथकी न पांऊं माने, पांऊंकी
न मनमें हो ॥ मनकी न कान माने, एसें सब तनमें हो॥
कछु ॥ ३ ॥ पृथिव्यादी चारों वेसलुक हे अपनमें

छीन छीन छीजत न बूझत जतनमें हो ॥ कछु ॥ ४ ॥ तो-
वी मेरो मेरो मानी रहत मगनमें हो ॥ एसी मूढता न
देखी चौदह्व भुवनमें हो ॥ कछु ॥ ५ ॥ छांड वेगी संगत
वेगानेकी वातनमें हो ॥ रहे सच्चिदानंद ब्रह्मके भजनमें
हो ॥ कछु ॥ ६ ॥

## पद २८.

### राग.

सो नर हेवानसा, जिने नाहि सुन्यो वेदांत ॥ सो नर
॥ टेक ॥ धागा डास्या कंठमेंरे, लीया ब्रह्म उपदेश ॥ पु-
नि याचतहे भौम पेरे, करके नंगे केश ॥ सो नर ॥ १ ॥
अंतरयामी ईश हेरे, मन बुद्धिके पार ॥ उलटा ढूंढत अं-
ध नररे, मन बुद्धिके लार ॥ सो नर ॥ २ ॥ संग रंगकूं
ईश कररे, वापर मुंडे केश ॥ भ्रष्ट करनकूं सृष्टीमेंरे,
डोलत देश विदेश ॥ सो नर ॥ ३ ॥ शिखासूत्रकूं डार-
केरे, शिखा सूत्र पुनि धार ॥ डोलत नर लही ईशकूंरे,
ज्यों मरकट नटलार ॥ सो नर ॥ ४ ॥ कनक कामनी छां-
डकेरे, कनक कामनी पास ॥ करत गुलामी नोकरीरे,
भये ग्रहीके दास ॥ सो नर ॥ ५ ॥ सब जग व्यापक

सांईहेरे, सब जगको आधार ॥ सब जग पालत हरत सबरे, ताहि न भजत गमार ॥ सो नर ॥ ६ ॥ खंडित लहत अखंडकूरे, सोई होवत शत खंड ॥ ज्यौं सच्चिदानंद ब्रह्मकूंरे, तजत फंद लीये वंड ॥ सो नर ॥ ७ ॥

पद २९.

समजनां सांईकूं, सब छांड जूठ जंजाल ॥ समजनां ॥ टेक ॥ हाड मांसका घर कीयारे, आंतहि बंद लगाय ॥ यापर मोह लगायकेरे, बेठत काहे फुलाय ॥ समजनां ॥ १ ॥ काम क्रोध अरु लोभसेरे, चोर बसत सब संग ॥ कोन ठोर आरामकोरे, करहु बेगी सत संग ॥ समजनां ॥ २ ॥ तापर घेरो कालकोरे, लगो रहत दिनरेन ॥ पकरी जात पल एकमेंरे, क्यौं सोवत सुख चेन ॥ समजनां ॥ ३ ॥ साज समाज न जगतकोरे, छिनभर आवत काम ॥ एक हरि विन सब हरीरे, सूकी लगत मुदाम ॥ समजनां ॥ ४ ॥ दूर नही सो ढूंढनांरे, नही सोरखनां पास ॥ एसी आंधी ल्यायकेरे, रहेना काहे उदास ॥ समजनां ॥ ५ ॥ गेबी जर घरमें धरारे, घर घर फिरनां काहे ॥ सच्चा सदगुरु खोजीयेरे, जाकूं वेद सराहे ॥ समजनां ॥ ६ ॥ आपा मेटी आपकूंरे, चीनहु नहि कछु

दूर ॥ सो सच्चिदानंद ब्रह्महेरे, साक्षी सदाये हजूर ॥ समजनां ॥ ७ ॥

### पद ३०.

### राग काफी होरी.

एसा नाथ खेलारीरे, अहंकारी न पावे ॥ टेक ॥ हाजर नाजर शाहद सबका, प्रेरक गति अती न्यारीरे ॥ पुनि नजर न आवे ॥ एसा नाथ ॥ १ ॥ बाहर भीतर सब जग व्यापक ॥ कोईकी करत न यारीरे ॥ पुनि सबकूं खेलावे ॥ एसा ॥ २ ॥ देश काल नहि या बीन कोई ॥ जानत सबकी सारीरे ॥ अपुनी न बतावे ॥ एसा नाथ ॥ ३ ॥ पालत हरत सकल जग कोई ॥ वस्तु न द्वेष्य न प्यारीरे ॥ वे अलेप कहावे ॥ एसा नाथ ॥ ४ ॥ नाना अद्भुत रंग बनावत ॥ आप सदा अविकारीरे ॥ वेरंग सोहावे ॥ एसा नाथ ॥ ५ ॥ सच्चिदानंद ब्रह्म सोई पावत ॥ जीवत अहंता मारीरे ॥ ताकूं काल न खावे ॥ एसा नाथ ॥ ६ ॥

### पद ३१.

खेलत कामकी लारीरे, नहि चेतत भैया ॥ टेक ॥

वाकी आयुष्यहे ब्रह्मालों ॥ तेरी उम्मर गई सारीरे ॥ नरदेह गमैया ॥ खेलत ॥ १ ॥ वे जीवत तन बिन तूं देही ॥ तूंटीसी तटीयां तिहारीरे ॥ पीछे काल चबैया ॥ खेलत ॥ २ ॥ वाजी बिरानी संग न आवत ॥ खाली महेनत भारीरे ॥ होवेगार ऊठैया ॥ खेलत ॥ ३ ॥ तूं चेतन जड संगी न तेरे ॥ बेठहु आप बिचारीरे॥ वर्नी भेद मिटैया ॥ खेलत ॥ ४ ॥ मन बुद्धिसें पार पोंहोंचके ॥ तजहु कामकी यारीरे ॥ ओई सबकों लुटैया ॥ खेलत ॥ ५ ॥ सच्चिदानंद ब्रह्ममय करहु बाकीकी उमर गुजारीरे ॥ तो तुं बाजी करैया ॥ खेलत ॥ ६ ॥

## पद ३२.

बोलत कृष्ण पुकारीरे, कैसे कान न धरहु ॥ टेक ॥ लहत रजोगुणी प्रति शरीरमें ॥ चेतन भिन्न विचारीरे ॥ एसे कबहु न करहु ॥ बोलत ॥ १ ॥ विन विचार प्रतिमामें तमो गुनी ॥ बेठत चैतन धारीरे ॥ एसे नीचसें डरहु ॥ बोलत ॥ २ ॥ भिन्न उपाधिमें व्यापक चैतन ॥ सत्वगुणी लहे धारीरे ॥ एसी वृत्तिकूं करहु ॥ बोलत ॥ ३ ॥ जगदुत्पत्ति स्थिति लय करता, आपे नित्य अविकारीरे ॥ सोई एक समरहु ॥ बोलत ॥ ४ ॥ सच्चिदानं-

द ब्रह्म लहि निश्चल ॥ मैंतें मति देहु डारीरे ॥ भव सागर तरहु ॥ बोलत ॥ ५ ॥

## पद २३.

तुं कहा जाने हमारीरे, तोकूं खबर न तेरी ॥ टेक ॥ मनकी वृत्ति इंद्रि विषयनमें, खोवत जिंदगी सारीरे ॥ करीके में मेरी ॥ तुं कहा ॥ १ ॥ थाकीके लेटत नींद बेहोशमें, जागत विषयकी लारीरे ॥ मति काममें घेरी ॥ तुं कहां ॥ २ ॥ गरज लीये वहु जडके आगे ॥ रोवत पघडी उतारीरे ॥ एसी अकल अंधेरी ॥ तुं कहा ॥ ३ ॥ जो प्रभु व्यापक निज मायासें, खेलावत आलम सारीरे ॥ सो न देखत हेरी ॥ तुं कहा ॥ ४ ॥ सच्चिदानंद ब्रह्म विन भेदसें ॥ वूझत आपा मारीरे ॥ सोई जानत हेरी ॥ तुं क़हा ॥ ५ ॥

## पद २४.

संतसमागम कीजेरे, सो तो हरीकूं मीलावे ॥ टेक ॥ और रंग तन वस्त्र विगाडत ॥ या रंगसें मन भीजेरे ॥ ॥ काम क्रोध मिटावे ॥ संत ॥ १ ॥ श्रुतिके वचन गु-

लाल उडावत ॥ हरीके लाल बनीजेरे ॥ ऊर ग्रंथी छुडा-
वे ॥ संत ॥ २ ॥ जाके गुलालसें अखीयन दूखत ॥
तासें दूर नटीजेरे ॥ वे बेहोश बनावे ॥ संत ॥ ३ ॥
धाम धूमको खेल छांडीके ॥ चैतनमें चीत्त दीजेरे ॥ जा-
को रंग न जावे ॥ संत ॥ ४ ॥ सच्चिदानंद ब्रह्म सम
संतही ॥ दिन प्रति जाय नमीजेरे ॥ भव बंध दुरावे ॥
संत ॥ ५ ॥

## पद २५.

देखो खेलत ईश अपार, केसी बाजी बनी ॥ टेक ॥
विन धागेका दोर बनायके, बांधत तन बिसियार ॥ मु-
क्त न दोडत पेंड बराबर, बंध सो दोडनवार ॥ केसी ॥
१ ॥ थावर जंगम चौद लोकका, एकतार आधार ॥ ता-
तें सब जग आप खीलावत, संग बिना सूत्रधार ॥ के-
सी ॥ २ ॥ नेनका नेन श्रवनका श्रवन पुनि, मनका मन
निरधार ॥ प्रानका प्रानहे जीवका जीव, अलेपहे बा-
जीकार ॥ केसी ॥ ३ ॥ कोईकूं नचावत कोईकूं लडा-
वत, कोईकूं करत बीमार ॥ कोईकूं बागमें कोईकूं [illegible]
गमें, कोईको उडावत छार ॥ केसी ॥ ४ ॥ माया
हु ठाठ बनावत, लखही कोई लखवार ॥ [illegible]

र ओई खीलाडी, ओर न वस्तु सार ॥ केसी ॥ ५ ॥ कछु नहीं कीया कीया सव एसा, अलख गति दिलदार॥ सच्चिदानंद ब्रह्म विन कोई, नांहि न कोई होनार ॥ केसी ॥ ६ ॥

## पद ३६.

एसे वाजीगरकूं वीचार, वाजीमें काहे फीरे ॥ टेक ॥ जाको ब्रह्मा विष्णु शिवादिक, ध्यान धरत निरधार ॥ इंद्र मुनींद्र शेप सनकादिक, पल नहीं भूलनवार ॥ वाजीमें ॥ १ ॥ जाके पलभर भजन वरावर, तुले न यज्ञ अपार ॥ एसे नाथहि भूली फिरत शठ, घरघर हाट वजार ॥ वाजीमें ॥ २ ॥ में हों कोन कहांसे आया, को पेदाकरनार ॥ जानां कहां लेजानां क्या, न विचारत हेच गंवार ॥ वाजीमें ॥ ३ ॥ तूं चेतनमन वुद्धिके पार, न जड कोई तेरे यार॥ व्यापक नाथ विना नहि तेरा, ओर ठरनका ठार ॥ वाजीमें ॥ ४ ॥ सायेमें नांहि न आपहि पावहु, उन्मनीकूं दृढ धार ॥ सच्चिदानंद ब्रह्म एक वाकी, फानी सव संसार ॥ वाजीमें ॥ ५ ॥

## पद ३७.

एक दमका भरोसा न होय, कहा वरसोंकी सुने ॥

टेक ॥ नहीं तन तेरा मानत मेरा, खूवी करत दिन दोय ॥ सुकृत पूंजी गमावत आखर, छार होत पुनी सोय ॥ कहा ॥ १ ॥ साहंकार कर्ममें पूंजी, गमायके वेठत रोय ॥ सात्विक वृत्तिसें सुकृत हरिके, नाम न सूझत तोय ॥ कहा ॥ २ ॥ कृष्ण वचन आचार्यसें उलटी, जड मति सकत न धोय ॥ विन वैराग विवेक संपत्ति, हरि नहीं पावत कोय ॥ कहा ॥ ३ ॥ चेत चेत आचार्य शरन ग्रही, ईशमें चीत्त परोय ॥ चैतन वृत्ति एक दृढ करहु, ज्यौं प्रवाह महा तोय ॥ कहा ॥ ४ ॥ निदध्याससें प्राप्ति होत-हे, जो कदि पूछहु मोय ॥ सच्चिदानंद ब्रह्म विन जाने, नरतन तुं जनिगोय ॥ कहा ॥ ५ ॥

## पद ३८.

एसे खेलियें नाथके संग, रंग अभेद मिले ॥ टेक ॥ वाहर भीतर एक हरी लई, जड मति करिये भंग ॥ चैतन वृत्ति अखंड चलाईयें, ज्यों प्रवाह जल गंग ॥ रंग ॥ १ ॥ रंग पतंग गुलालकी धूरी, उडावत वहु वेढंग ॥ नाथको रंग न याके उरमें, खेलत खर जीमी जंग ॥ रंग ॥ २ ॥ एसे नीचकी प्रीति मीटायके, करिये वेगी सत संग ॥ विन व्यापक प्रभु वात न उरमें, आये करे जी-

मिभंग ॥ रंग ॥ ३ ॥ फंकिके डारिये दूर उठायके, काम क्रोधका रंग ॥ दूई मिटायके एक रंग होय, झींतियें काल अभंग ॥ रंग ॥ ४ ॥ आपा मेटीके ईश विचारियें, व्यापक एक असंग ॥ सच्चिदानंद ब्रह्म या बिधिसें, करीये प्रीति उछरंग ॥ रंग ॥ ५ ॥

## पद ३९.

एसे हम हरिके खेल वार, भेद मति क्यौं लहे ॥ टेक ॥ काज करे हम भेद बतायके, बोलें विविध प्रकार ॥ उरमें एक अभेद हरीकूं, धारे हम निरधार ॥ भेद ॥ १ ॥ अज्ञ प्रगट तन रूप लहे, हम खेलत त्रीतन पार ॥ एक हरी बिन सूकीसी तटीयां, माने सबही असार ॥ भेद ॥ २ ॥ चिदाकाशमें तकीया लगावे, बरखत अमृत धार ॥ शीश कटे सोई बेठ न आवे, सुनहि नाद बिन तार ॥ भेद ॥ ३ ॥ तन धन बिन कछु सूझत नाहीं, सो कहा करही गंवार ॥ कूदत कूटत ताल न होवत, बिनकर मन जपनार ॥ भेद ॥ ४ ॥ लोक कालके बाहर भीतर, व्यापक रूप अपार ॥ सच्चिदानंद ब्रह्म जो जानत, सोई जाननहार ॥ भेद ॥ ५ ॥

पद ४०.

एसे खेलिये हरिके लाल, लाल गुलाल वनी ॥ टेक ॥ ज्ञान सत्य दम तपके रंगमें झीलिये प्रेम रसाल ॥ मत्सर रहित अखंड ब्रह्ममें, लगे धून एकताल ॥ लाल ॥ १ ॥ लज्जा अनसूयासें लोकमें, कीजे जरूरी ख्याल॥ जेसे न नटे नाथ न तूटे, विन कर मन उरमाल ॥ लाल ॥ २ ॥ काम लोभ वेहाल कीजीये, डारी तितिक्षा गुलाल ॥ यज्ञ दानसें करिये निछावर, विषय बूझि वेमाल ॥ लाल ॥ ३ ॥ धीरजसें हरि एक मेक ग्रही, पाईये शांति विशाल॥एक हरि विन ओर न कोई, एसा वनाईये हाल ॥ लाल ॥ ४ ॥ विषयी फूस विषय मस्ताने, देखी विचारीये हाल ॥ सच्चिदानंद ब्रह्ममें केसें, मस्त न वनीये वाल ॥ लाल ॥ ५ ॥

पद ४१.

हम खेलत नाथके संग, आप न दूर कछु ॥ टेक ॥ कवहु संयोगमें कवहु वियोगमें, कवहु वने एकरंग ॥ कवहु खीयालमें कवहुक हालमें, मस्त वने वेढंग ॥ आप ॥ १ ॥ निकट न योगमें दूर वियोगमें, सम व्यापकहे अ-

भंग ॥ जांहां देखे तहां ओई विराजत, करत न संग न जंग ॥ आप ॥ २ ॥ रंग वेरंगमें भंग अभंगमें, व्यापक ओर असंग ॥ चौदलोककूं ओई खिलावत, सबकूं देत उमंग ॥ आप ॥ ३ ॥ सात्विक वृत्तिसें संत लहतहे, जाकूं प्रीति उछरंग ॥ अज्ञ पशु कबु जानत नांही, जेसे कीट पतंग ॥ आप ॥ ४ ॥ एसे नाथसें बाजी करें हम, ज्यौं जल ओर तरंग ॥ सच्चिदानंद ब्रह्ममें आपा, मेटीके खोवे अंग ॥ आप ॥ ५ ॥

## पद ४२.

कीया गुरुने ब्रह्म उपदेश, तूं धागा ले भागा ॥ टेक ॥ जग करता व्यापक प्रभु पावन, हृदय बताया देश ॥ सो सुनिके नहि बूझन लागा, साधन कहांसें लेश ॥ तूं धागा ॥ १ ॥ कल्पित घाट बनावत दिनप्रति, ठानत नाना वेश ॥ कबहुक व्यास कबहु पुनि भिक्षुक, कबहु बढावत केश ॥ तूं धागा ॥ २ ॥ स्वगुरु देवसें विमुख बनी पुनी, पंथमें करत प्रवेश ॥ बांची कहानी भुलावत ओरकूं, व्यापक जो विश्वेश ॥ तूं धागा ॥ ३ ॥ रखहु याद हरि व्यापक लेत, हीसाब न भूलत रेश ॥ डारहि विमुख कुमारग गामीकूं, हे जहां यमका देश ॥ तूं धा-

गा ॥ ४ ॥ वेद वचनसें उलटी चले सोई, ब्राह्मण पावत क्लेश ॥ सच्चिदानंद ब्रह्म विन जाने, बचत न कोई हमेश ॥ तूं धागा ॥ ५ ॥

## पद ४३.

या जगमें तेरी पुतली कामकी ॥ कीनी जड मति बनीके दामकी ॥ टेक ॥ त्यागीहे जगमें रूप हरिका ॥ तासें तुरत लही देह चामकी ॥ कीनी ॥ १ ॥ दोडी पाखानके पाऊंमें लेटत ॥ ज्ञान नजर गई रहि हरामकी ॥ कीनी ॥ २ ॥ चेतन युतमें हरि नही देखत ॥ हे प्रतिमा तो जड तमामकी ॥ कीनी ॥ ३ ॥ जा घट व्यापक नाथ विराजत ॥ सोतो प्रगटहे मूर्त्ति शामकी ॥ कीनी ॥ ४ ॥ सच्चिदानंद ब्रह्म तजकें शठ ॥ ढूंढत गलियां गाम गामकी ॥ कीनी ॥ ५ ॥

## पद ४४.

या जगमें बहु पुतली खेलावे ॥ नाथ आप कबु नजर न आवे ॥ टेक ॥ कैक गुलालकी झोरी लीयें फीरे, कैक झांझ डफ बेन बजावे ॥ पामर सब मीली खेल मचावे ॥ या जग ॥ १ ॥ काम विषयके कीरतन

परत्रियापर वहु नेन चलावें ॥ लाग वने तो नेह लगावे ॥ या जग ॥ २ ॥ सूत्रधारपर सुरत न करही, काम विवश जहांतहां उठि धावें ॥ त्यागीकूं देखी नेन दुरावें ॥ या जग ॥ ३ ॥ एसे नीचको संग मिटायके ॥ सदगुरुपें जाय शीश नमावें ॥ सात्विक भक्ति जिनही मन भावें ॥ या जग ॥ ४ ॥ साधन चार सिद्ध करी मनमें ॥ व्यापक नाथको ध्यान लगावें ॥ सच्चिदानंद ब्रह्म सोई पावें ॥ या जग ॥ ५ ॥

## पद ४५.

वूझें सात्विक जनके कामकी ॥ घटघट व्यापक मूर्त्ति शामकी ॥ टेक ॥ कामी रजोगुनी सुस्त तमोगुनी ॥ दोईकींहे मति फूटी दामकी ॥ खवर नही तुरीया मुकामकी ॥ वूझें ॥ १ ॥ सात्विक कर्मादिक नहीं होवत ॥ एसीया वृत्तियां दाम चामकी ॥ जानत कछु न अखंड रामकी ॥ वूझें ॥ २ ॥ सात्विक जन लहे सुरत लगायके ॥ वोली हमारी अजव फांमकी ॥ चिद्घन रूप अपार धामकी ॥ वूझें ॥ ३ ॥ याविन कोईपें नजर न डारिये॥ गरज न हमकूं जड तमामकी॥हे नहीं तो कहा पूछे नामकी ॥ वूझें ॥ ४ ॥ सच्चिदानंद ब्रह्ममय वोलियें ॥ ओर गीने स-

व काफो लामकी ॥ बोले नजर जाकी हे हरामकी ॥
बूझें ॥ ५ ॥

पद ४६.

बोलतहे हम अजब फामकी ॥ बूझही कहा मति दा-
म चामकी ॥ टेक ॥ विनहि पाऊंका पंथ हमारा ॥ नेंन
विनां देखे मूर्त्ति शामकी ॥ गरज नहीं रवि आदि धाम-
की ॥ बोलत ॥ १ ॥ विन आधारमें डारियें तकिया ॥ ज-
हां तिहु लोककी जान कामकी ॥ अलग रही लहे फूटी
दामकी ॥ बोलत ॥ २ ॥ सत्वादि श्वेतादि आकृतिसें
पर ॥ जिनकी सत्तासें सत्ता तमामकी ॥ जो कहें सो सब
उनके नामकी ॥ बोलत ॥ ३ ॥ वाह्याभ्यंतर करन न
जानत ॥ बूझतहे सोई सकल धामकी ॥ मस्ती हमारी ओ-
ई जामकी ॥ बोलत ॥ ४ ॥ सच्चिदानंद ब्रह्म लहे सो
लहे ॥ वानी अगम अपार धामकी ॥ ओर न चीनहीं या
कलामकी ॥ बोलत ॥ ५ ॥

पद ४७.

समज हमारी हरिके तरफकी ॥ ओर न बूझीयें एक
हरफकी ॥ टेक ॥ व्यापक चिद्घन नाथ विनां नहिं ॥

मतलब जन अरु माल खलफकी ॥ ओर न ॥ १ ॥ नांहीं बातासा हम पहेचानत ॥ मश्क करें हम फक्त अलफकी ॥ ओर न ॥ २ ॥ यामें खेलिये बोलीये गाइये ॥ हे नही गरज झांझ अरु डफकी ॥ ओर न ॥ ३ ॥ बनी एक-रंग अभेदमें झीलीयें ॥ भीति न हमकूं विषय बरफकी ॥ ओर न ॥ ४ ॥ सच्चिदानंद ब्रह्ममय वृत्ति कीलीहे सो अज्ञान कुलफकी ॥ ओर न ॥ ५ ॥

पद ४८.

प्रगट नाथ बूझत घटघटकी ॥ काहे मरत घर घर शिर पटकी ॥ बाहर भीतर सब जग व्यापक, जा विनु एक पांत रहे अटकी ॥ काहे ॥ १ ॥ ज्यो प्रभुके ढिग श्रीधर शंकर ॥ शेष खडा जेसे छोटीसी वटकी ॥ काहे ॥ २ ॥ जाके हुकमसें जगत होत पुनि ॥ बाकी रहत नहीं फूटिसी मटकी ॥ काहे ॥ ३ ॥ सो प्रभु कबहु न पुतलीसा होवे ॥ लालचमें क्यौं अकल गई फटकी ॥ काहे ॥ ४ ॥ सो सच्चिदानंद ब्रह्म लहे बिन ॥ मूढ जरत भवभवमें भटकी ॥ काहे ॥ ५ ॥

पद ४९.

नरतन धरी सत संग न जाने ॥ ज्ञानी तिनही पशु

चद सम ठांने ॥ टेक ॥ करत भरत पुनि हरत जगतकूं ॥ व्यापक नाथ सो मनमें न मानें ॥ ज्ञानी ॥ १ ॥ जड तन धनकी ममताऽहंता ॥ काम क्रोध छल मद मस्ताने ॥ ज्ञानी ॥ २ ॥ भ्रांति लीये कहे ईश अनीशहीं ॥ काम शास्त्र कही भक्ति वखाने ॥ ज्ञानी ॥ ३ ॥ कृष्ण वचनसें विमुख वनी पुनि ॥ पंथ प्रयोगमें रहे ललचाने ॥ ज्ञानी ॥ ४ ॥ सच्चिदानंद ब्रह्म सुनी भागत ॥ कायर ज्यों सुमशेर डराने ॥ ज्ञानी ॥ ५ ॥

पद ५०.

निज घटमें प्रभु शास्त्र वतावे ॥ काहेकूं घर घर ढूंढन धावे ॥ टेक ॥ मन वुद्धि पर आप विराजत ॥ अलग रहि सव जगकूं खेलावे ॥ काहेकूं ॥ १ ॥ ओर राहकी श्रुति नां वोलत ॥ विषयकी वृत्तिसें उलटीकें पावे ॥ काहेकूं ॥ २ ॥ नेनसें कवहु न चैतन देखहु ॥ ठगकी कहानी तोय वहोरावे ॥ काहेकूं ॥ ३ ॥ हेच हवसकी लालचमें शठ ॥ आयुष अकलकूं जनि तूं गमावे ॥ काहेकूं ॥ ४ ॥ सच्चिदानंद ब्रह्म विनु विश्वमें ॥ कालके केदसें कोउ न छुडावे ॥ काहेकूं ॥ ५ ॥

पद ५१.

चेत चेत जग मति न कामकी ॥ वृत्ति विषयकी न एक दामकी ॥ टेक ॥ पांचभूतमय सबकी आकृति ॥ देखि विचारहु सकल धामकी ॥ वृत्ति ॥ १ ॥ सूक्ष्म शरीर सकल देवनका ॥ तिनहि न देखहि चक्षु चामकी ॥ वृत्ति ॥ २ ॥ शुद्ध सत्वकी, सात्विक जन लहे ॥ मूर्त्ति अजब तिहुं देव शामकी ॥ वृत्ति ॥ ३ ॥ स्थूल व सूक्ष्मसें आवागमन रहे ॥ सत्वकी वृत्तिहे थिर मुकामकी ॥ वृत्ति ॥ ४ ॥ संग धातु लही ईश बतावत ॥ जाकी मूढ ठग मति हरामकी ॥ वृत्ति ॥ ५ ॥ सच्चिदानंद ब्रह्म मय वृत्तिसें ॥ रहत सो मूर्त्ति अपार धामकी ॥ वृत्ति ॥ ६ ॥

पद ५२.

बूझत हम गिरिधर गोपालकी ॥ माने नही कोई ओर फालकी ॥ टेक ॥ ज्ञानी, सकल हरी रूप विराजत ॥ वे तो बनी देह जगत पालकी ॥ माने ॥ १ ॥ सो कहे पर स्वरूप जो न जानत ॥ सो कहा जाने हमारे हालकी ॥ माने ॥ २ ॥ जेसी देह धरे वेसेहीं हमकूं ॥ ठानतहे मति मूढ बालकी ॥ माने ॥ ३ ॥ सकल भूतमें हम सब व्यापक ॥ सोहोवत नहीं कोई देश कालकी ॥ माने ॥ ४ ॥ एसे

हीं हमकूं जो लहे सो लहे ॥ संग लहे सो तो कछु न मा-
लकी ॥ माने ॥ ५ ॥ सच्चिदानंद ब्रह्म उपदेशकी ॥ बोली
वनीहे कनैये लालकी ॥ माने ॥ ६ ॥

### पद ५३.

### राग होरी.

सब संत कहतहे पुकारी ॥ न मानत केसी या बुद्धि
तिहारी ॥ टेक ॥ ईश सकल जग आप बनावत, जानत
सबकी सारी ॥ बिन मेहेनत अरु मदद खेलावे, आलम
गति अति न्यारी ॥ न मानत ॥ १ ॥ सबको याद हिसाब
हमेशहे, परकी न दफतरदारी ॥ देत सजा ओर जजा
न कोईकी, वाकूं शराकत यारी ॥ न मानत ॥ २ ॥ वि-
ष्णु शिवादिक जिनके हुकम बिन, पेच न संकत समारी
॥ तिनसें विमुख पुरुषकी कहा गति, होवेगी देख विचारी
॥ न मानत ॥ ३ ॥ आप मिटही सोई उनकुं चिनहीं
लहत साहंकारी ॥ जाने बिन केसें प्रतिमा वनायके

पद ५४.

देखो अंधकी बुद्धि अंधेरी ॥ रहे नित्य क्रोध व काममें घेरी ॥ टेक ॥ भौम न सुनहीं न बोलही तिनपें, अरज करे फेरी फेरी ॥ साक्षी नाथ जो सबकी लहतहे, ताहि न देखत हेरी ॥ रहे नित्य ॥ १ ॥ वेद सकल फल दायक जगमें, वाकी सुने नही टेरी ॥ ढोंगिकी सुनत कहांनी इमानसें, धर्म भुलावनकेरी ॥ रहे नित्य ॥ २ ॥ जा घटमें प्रभु अखंड रहे ताकूं, पामर देखत हेरी ॥ खेल लीये लही भांडहीं कृष्ण जु, पूजीके घेरी जगेरी ॥ रहे नित्य ॥ ३ ॥ जगत गुरुमें न ईशता बूझही, दोलत बीच लहेरी ॥ सुनत न श्रवन वेदांत भुपालकी, नोबत ओर नफेरी ॥ रहे नित्य ॥ ४ ॥ पायके नरतन पशु सम रहेनां, हेफहे तेहि बहोतेरी ॥ सच्चिदानंद ब्रह्म उपदेशकी, मनमें नांहीं धरेरी ॥ रहे नित्य ॥ ५ ॥

पद ५५.

एसो नर तोकूं हरीने बनायो ॥ कामवश विमुख फिरत बहोरायो ॥ टेक ॥ साक्षी सकल घट नाथ विराजहीं, ताकूं न ढूंढन धायो ॥ मूरख रंजन घाट बनायकें, पंथ

चलाये फुलायो ॥ कामवश ॥ १ ॥ निज स्वरूप प्रतिमा-
में जगतमें, कोई सुन्यो नहिं पायो ॥ आप शूद्र बनि स-
बकूं बिगाडे, पूर्व तंत्रहु गमायो ॥ कामवश ॥ २ ॥ क-
लियुगरूप आप बनि बेठो, वेदकूं चहत डुबायो ॥ भोग
सदोष चपल जीवन लीये, महा अपराध कमायो ॥ का-
मवश ॥ ३ ॥ भौमकूं इज्य अकल खरकी लहे, कृष्ण जु
श्रीमुख गायो ॥ तेसेंही बनि पुनी वेसेंही लोगकूं, करिकें
चाम पूजायो ॥ कामवश ॥ ४ ॥ शंकर शरन विना को-
न बूझहीं, उपनीपद ज्यों बतायो ॥ सच्चिदानंद ब्रह्म सो-
ई उलटीके, नाहक देह बहायो ॥ कामवश ॥ ५ ॥

## पद ५६.

### राग काफी होरी.

बोली पढ पंडित बनि आयो ॥ आयोरी ॥ अमीत
अभिमान बढायो ॥ बोली ॥ टेक ॥ काम क्रोध झीतनकी
विद्या, बूझत काम बढायो ॥ धनके कारन करत खुशाम-
त, नरसूकरपें धायो ॥ शास्त्रको नाम लजायो ॥ बोली
पढ ॥ १ ॥ नारीको तन यौवन देखत, मरकट ज्यों बो-
होरायो ॥ नेननिजारे नाचत कूदत, बोध वचन विसरा-
यो ॥ करत उनको मन भायो ॥ बोली पढ ॥ २ ॥ लोग

मिलाय व्यास बनि बेठो, मूछही ताव चढायो ॥ सबही रिझायकें धामधूमसें, पुनि तेसोई घर आयो ॥ नेक नही मन समुझायो ॥ बोली पढ ॥ ३ ॥ त्यागीको नाम सुनत मुख मोडत, दोडत जहां ललचायो ॥ नाथ स्वरूप न आवत उरमें, दाम चाम लपटायो ॥ जेसो बगध्यान लगायो ॥ बोली पढ ॥ ४ ॥ वेदबचन विचार करी मनमें, सदगुरु शरन न आयो ॥ सच्चिदानंद ब्रह्म बिन जानें, समझ बूझ भटकायो ॥ कालके पाश बंधायो ॥ बोली पढ ॥ ५ ॥

पद ५७.

नाथकी नहि मानत बानी ॥ बानी ॥ सुनत सब कूड कहानी ॥ नाथकी ॥ टेक ॥ काम क्रोध अरु लोभ लवाडी, करत फिरत मन मानी ॥ जोबन जात देर नहि लागत ॥ ज्यों मोतीको पानी ॥ फेर नही रहत निशानी ॥ नाथकी ॥ १ ॥ माटीका देव माटीका पुजारी, पूजन फूल व पानी ॥ आसन वासन खूब बनाईके, जूठ बन्यो बड ज्ञानी ॥ अकल तेरी खाक मिलानी ॥ नाथकी ॥ २ ॥ चौद लोक सब काल चबेनां, बांचत प्रगट पुरानी ॥ पढत सुनत केतेई दिन बीते, तो पुनि नेक न मानी ॥ एसी द-

ढ लालच ठानी ॥ नाथकी ॥ ३ ॥ सदगुरु हरीका रूप जगतमें, उनकी सेवा न जानी ॥ सच्चिदानंद ब्रह्म विन जाने, आगे दुःखकी खानी ॥ चेत नर मूढ गुमानी ॥ नाथकी ॥ ४ ॥

## पद ५८.

जाने विन नर आप भुलायो ॥ भुलायो ॥ फिरत ज्यौं वेल वगायो ॥ जाने ॥ टेक ॥ जेसे मृगजल देख कोई नर, विन समुझे ललचायो ॥ दोडत दोडत पांऊ थके पुनी, वुंद हाथ नही आयो ॥ फेरे दिलमें पछतायो ॥ जाने ॥ १ ॥ जेसे तोता ख्याल करतही, लकडी फीरत उलटायो ॥ पांऊं न छोडत भयके लीने, आपही आप वंधायो ॥ पुरुषने आन छुडायो ॥ जाने ॥ २ ॥ तेसे निज स्वरूपसें उलटी, विषय वृत्तिपर धायो ॥ चार खाणमें भटकत भटकत, अजहु पेट न भरायो ॥ पंथको पार न आयो ॥ जाने ॥ ३ ॥ तो पुनि सदगुरु शरन न आवत, नही कछु मन शरमायो ॥ सच्चिदानंद ब्रह्मसें भडकत, ज्यौं हेवान हरायो ॥ फेर घर अपुने न आयो ॥ जाने ॥ ४ ॥

## पद ५९.

ब्रह्म लहे विन जनम गमायो ॥ गमायो ॥ भजनको काल न पायो ॥ ब्रह्म ॥ टेक ॥ उत्तम कुल गुलावसी सूरत, ओरत खूब विहायो ॥ धन यौवन परिवार आवरु, पाय फिरत वहोरायो ॥ जेसो गज मदमें छकायो ॥ ब्रह्म लहे ॥ १ ॥ सब जग व्यापक नाथ निरंजन, अंजन पाय न पायो ॥ काम भोग देवनपें याचत, नाचत विनही नचायो ॥ आपको तोल वहायो ॥ ब्रह्म लहे ॥ २ ॥ ज्यौं पायो पुनी याचत सो सब, काल चवेनां वनायो ॥ माल विरानां वूझके अपुनां: नाहक मोह लगायो ॥ एसे सुख कोई न पायो ॥ ब्रह्म लहे ॥ ३ ॥ काम कलपना तज भज निज पद, ज्यो चाहत मन भायो ॥ सच्चिदानंद ब्रह्म विन कोई, नांहि न सकत वचायो ॥ एसो श्रुति स्मृतिमें गायो ॥ ब्रह्म लहे ॥ ४ ॥

## पद ६०.

वूझे विनां वने संन्यासी ॥ संन्यासी ॥ मती जड संगकी प्यासी ॥ वूझे विनां ॥ टेक ॥ विन वैराग विवेक संपत्ति, क्या गंगा अरु काशी ॥ कोइ मुमुक्षु होत न ज्यो कदी, होय वडा वनबासी ॥ देखो सव शास्त्र तपासी ॥

बूझे विनां ॥ १ ॥ पीछे श्रवनादिक करि साधन, होवत ब्रह्म विलासी ॥ बिन साधनका वेष बनावत, करत देव सब हांसी ॥ बनी क्या सूरत खासी ॥ बूझे ॥ २ ॥ ध्यान धारना खान पानकी, निंद समाधि खुलासी ॥ ओरहीं देखीकें ब्रह्म वारता, बोलत दोय टपासी ॥ नहीं उर अंतर वासी॥ बूझे ॥ ३ ॥ मन दिन रेन विषयमें डोलत, जेसे सापकी मासी ॥ सच्चिदानंद ब्रह्म नहीं चिन्हत, मिटत न काम खवासी ॥ न छूटत कालकी फांसी ॥ बूझे ॥ ४ ॥

पद ६१.

हरीने मुनीम बनाया ॥ पाया मनुज शरीर दुकान ॥ टेक ॥ हुकम खडा शिर तेरेइ उपर, वांचत नाहीं बे- भान ॥ वांचत तो मुनी समुझत नांही, नेक नही उर आ- न ॥ हरीने ॥ १ ॥ खूबी करन दुकान समारत, नांहीं खरच अनुमान ॥ सोदा करत न कौडी भरका, पेट भ- रनका भान ॥ हरीने ॥ २ ॥ शेठके नाम करज घर च- रका, करत फिरत वेसान ॥ खोवत सब रंडी बाजीमें, कोईकी सुनत न कान ॥ हरीने ॥ ३ ॥ चोरी कियेसें को- न फायदा, फिर नही पावहु मान ॥ कीट पतंगमें करत मजूरी, निकल जायगे प्रान ॥ हरीने ॥ ४ ॥ अंतरजामी

लहत तन मनकी, तहां नही चलत गुमान ॥ सच्चिदानं-
द ब्रह्म फिर तेरी, कबु न सुनेगा कान ॥ हरीने ॥ ५ ॥

पद ६२.

भये धर्म ठगोरे अपार, कलीमें चेतके रहेनां ॥ टेक॥
पेहेलें हरमहंस वनी बेठे, जीवन मुक्त झुझार ॥ पीछे पा-
मर जीव दास वने, एसे चोर लवार ॥ कली ॥ १ ॥
आगे गुरु वेदांत वतायो, पाछे निंदा पुकार ॥ एसे अज्ञ
जीवकूं अंध मीली, कहत कृष्ण अवतार ॥ कली ॥ २ ॥
एसेंई ज्यो विषयी घरवारी, होत पंथ सरदार ॥ कृष्ण
बचनसें विमुख लालची, नहीं ताको उद्धार ॥ कली ॥ ३
॥ त्यागी वेष वनायके मूरत, पूजत विविध प्रकार ॥ देवके
नाम सवनपें याचत, विषय भोग उपचार ॥ कली ॥ ४॥
भूख लीये वहु वेष बनावत, नीच अनेक प्रकार ॥ ऊंच
जूठ कोई करत न एसा, ज्यों जानत व्यापार ॥ कली ॥
५ ॥ मूल खरीद बाल लई चेला, करत लोग ठगवार ॥
जादू टोनां सीखके छूंछां, करत फिरत विसीयार ॥ कली
॥ ६ ॥ ज्ञान कांडका एक गुरु हे, शंकर परम उदार ॥
जाके शरन गयेतें अगणित, पामर उतरे पार ॥ कली ॥
७ ॥ सच्चिदानंद ब्रह्म मय वृत्ति, राखत विन आधार ॥
एसे गुरुके शरन गयेसें, उतरतहे भव पार ॥ कली ॥८॥

## पद ६३.

### राग होरी.

कोहो तुम कांहां ढूंढत भैया ॥ सब घटमें खेलत कांहांनैयारी ॥ टेक ॥ बाहर भीतर सब जग व्यापक, सबमें बोलत ताथैयारी॥दिलकी फूटत भये दिवाने,सो घरघरमें भटकैयारी ॥ कोहो ॥ १ ॥ श्याम न श्वेत न पीत न लाल न, तेज अतेज तात भैयारी ॥ सबही रंगमे रंग आपका, सबको तात भ्रात मैयारी ॥ कोहो ॥ २ ॥ सब सूरत बेसूरत भीतर, आवत जावत बसवैयारी ॥ सो बूझत ज्यो सदगुरु संगति, सेवा निशि दिन करवैयारी ॥ कोहो ॥ ३ ॥ मन बिन ध्यान नेन बिन देखत, बिनहि पाऊंका चल वैयारी ॥ सच्चिदानंद ब्रह्म सोई पावत, ज्यो सब मेटिके जीवैयारी ॥ कोहो ॥ ४ ॥

## पद ६४.

### रेखता.

तेरी अकलसें भूलके दादार गमाया ॥ दुनियामें बडा बनके चला धूल कमाया ॥ तेरी ॥ १ ॥ इर संगो

कागजोके, वुतहाकूं बनाके ॥ हर जामें गुम रहीका तू-फान जमाया ॥ तेरी ॥ २ ॥ इस दोर फना म्याने, कम-हे हयात तेरी॥यक नांन लीये वोहोतकूं, दोजखमें पठाया ॥ तेरी ॥ ३ ॥ नूरी वगेरे आलम, हीकमतसें जिस्कि हो-वे ॥ उसकीवलेगाहकूं बुझके, दिलकूं न नमाया ॥ तेरी ॥ ४ ॥ ज्यो पालताहे तिजकूं, उसकूं नही तुं माने ॥क्या हेच हवसने तिजे, देवाना बनाया ॥ तेरी ॥ ५ ॥ जीताहे जीस्के दमसें, दम याद उस्की नांही ॥ हेफस्त मादर-तकूं जो जम, धर न चलाया ॥ तेरी ॥ ६ ॥ दिदार जि-सका ब्रह्मा, शिव विष्णु न पावे ॥ सो कहांसे ल्याके, ए-हेमक, तें घरमें बेठाया ॥ तेरी ॥ ७ ॥ तोवा तूं करतो बंदेकूं, सकताहे बचाना ॥ तकसीरसें सच्चिदानंद ब्रह्मका सार्या ॥ तेरी ॥ ८ ॥

### पद ६५.

एबारी खोदा हाजरो, नाजर तुंहे मेरा ॥ सकताहुं अदा करनेकूं, हकमें कबी तेरा ॥ एबारी ॥ १ ॥ हरदम-में शुकर दम जो, हयातीका दीयाहे ॥ उसका सो अदा हो न सके, नींदनें घेरा ॥ एबारी ॥ २ ॥ हरदम हरजा-दिल विरवद, जहांन जानांहे ॥ दरअक्ल दीया हवसने

वस, जोरसें देरा ॥ एवारी ॥ ६ ॥ रहे वरन कोई एसा जो, मकदससें मिलावे ॥ वसूराहमें भुलाताहे, गफलतका अंधेरा ॥ एवारी ॥ ४ ॥ जुजतो वेओशिजदे विकुनद, वंदेचे चारे ॥ यक माफका सुखन तेरा दिल, करताहे हेरा ॥ एवारी ॥ ५ ॥ नामतहे जुरम् वखशो खता, पोशव रहेमान॥उसके लीये रख वंदे, आजजकूं तुं नेरा॥एवारी ॥ ६ ॥ तुंई मुरशदो मालकहे मेरा, अवतो करुंगा ॥ हररोजमें सच्चिदानंद, ब्रह्मकूं टेरा ॥ एवारी ॥ ७ ॥

## पद ६६.

एकादरे मुतलक तुई, दादार जहानी ॥ दानी तो हमेरा वतुरानीजतो दानी ॥ एकाद ॥ १ ॥ आलम हमे नावूद, ज तो वूदनु मायद ॥ हर मुर देरा तो मेकुनी, जीरूहवफानी ॥ एकाद ॥ २ ॥ यक जर्रे जर हेमत विकुनी, वंदे हजूरी ॥ अज जर्रे कमतरशवदां, राके तोरानी ॥ एकाद ॥ ३ ॥ दिलहा हमे वेहुक्मत वानदन खयाले॥ जिंदे शुदे अज हुक्म कुनद, कारर रवानी ॥ एकाद ॥ ४ ॥ दर अज्मने सुलसेन तुरागम व मशक्कत ॥ पाक जहमें वासी, अगरचे दरह मेमानी ॥ एकाद ॥ ५ वेसूर तो वेहद तुई, ईंवंदे चुंरसद ॥ वासल सवम् वतो

मगर, जरहेमरसानी ॥ एकाद ॥ ६ ॥ एकरदी वसा कामलो, पेगंवरो वासल ॥ दानी सच्चिदानंद ब्रह्म, वंदे रहानी ॥ एकाद ॥ ७ ॥

पद ६७.

राग जंगलो.

मायाका गुमानी वे गवरू यार, मस्तीकूं क्या करनां जी वे ॥ टेक ॥ जोवन चमन फूल ॥ चंद घडी इस्का मूल ॥ दुनियां देखत धूल ॥ वनीके गुजरनां जी वे॥ माया ॥ १ ॥ उमर गमाइ जोडी ॥ धन वाकी रहि थोडी ॥ नजर न दूर दोडी ॥ संग कांहां भरनां जी वे ॥ माया ॥ २ ॥ प्रभुकी पेहेचान आवे ॥ संगतासें सुख पावे ॥ मत भूलीकें गमावे ॥ सांइका समरनां जी वे ॥ माया ॥ ३ ॥ गुरुके शरन जाए ॥ चितमें समझ ल्याये ॥ वाकीकी तुं ले वचाए ॥ सीख्य मृत्यु तरनां जी वे ॥ माया ॥ ४ ॥ छांडिदे सकाम भ्रम ॥ कर तुं विद्यामें श्रम ॥ सच्चिदानंद ब्रह्म ॥ पायसें उगरनां जी वे ॥ ५ ॥

पद ६८.

राग खुमाच तिलाना.

निपट नीरंजन नाथ न जाने ॥ मनकल्पित बहु धा-

टहीं ठाने ॥ सब मिलि मानत बोहोत सयाने ॥ निपट ॥ टेक ॥ लेत तान मिली तननननननन ॥ लोक रीझावन नचत दीवाने ॥ निपट ॥ १ ॥ त्यागी बनके पखाज बजावत ॥ कीडकीडझां कीडकीडझांमें मस्ताने ॥ निपट ॥ २ ॥ खान पान रस भोगमें राते ॥ धिक्कां धिक्कां तेही मृदंग बखाने ॥ निपट ॥ ३ ॥ आप बजावत आप न जानत ॥ जेहि सच्चिदानंद ब्रह्म नेराने ॥ निपट ॥ ४ ॥

## पद ६९.

गोपी जन नायका बनावे पुरुषोत्तमहिं जार कही गावे ॥ गान तान करी लोक रीझावे ॥ गोपी ॥ टेक ॥ परमहंसको वेष बनायके ॥ तुम्दरदानी तुम्दरदानी तान मीलावे ॥ गोपी ॥ १ ॥ मेंडक जीमी अज्ञानके कीचमें ॥ छुम् छननननन घुवरु बजावे ॥ गोपी ॥ २ ॥ व्यापक नाथकी बात न बूझही ॥ कीड कीड ताम किड किड किड ताल चलावे ॥ गोपी ॥ ३ ॥ सच्चिदानंदब्रह्मसें विमुख सो ॥ कृष्णकी भांड भवाई मचावे ॥ गोपी ॥ ४ ॥

## पद ७०.

भल कलीयुगमें भांड भवैया ॥ परमहंस बनी बे

